# "विशिष्ट सिद्ध दुर्लभ प्रयोग"

अनुक्रमणिका



ॐ

# दिव्य चेतना संदेश

*घटाटोप अन्धकार के बीच समाज में कुछ तेजस्वी शिष्य सूर्य बनकर चमक सकें, आध्यात्म की रश्मियो से अज्ञान का तिमिर भेद सकें, यज्ञ और साधना के माध्यम से जीवन को सार्थकता और पूर्णता दे सके ऐसी मधुर कामना करता हूँ, इन शुभ क्षणों मे यही मेरा आशीष हैं।*

*मेरा शिष्य समाज का पाथेय बनकर युगान्तरकारी हो, स्वस्थ समाज की दृढ आधार शिला हो, प्रेम, समर्पण, श्रद्धा की त्रिवेणी में नित्य अवगाहन करता हुआ गुरु के प्राणों से जुड कर जो हर पल गुरु ज्ञान समाहित करता है वही ऐसा स्वप्न साकार कर सकता है, वही स्वयं का और समाज का कल्याण कर सकता है*

*सिद्धाश्रम साधक परिवार बम्बई विराट यज्ञ, साधना शिबिर जैसे पुनीत कार्य में पूर्ण सफल हो ऐसी शुभकामना करता हूँ ।*

डॉ. नारायणदत्त श्रीमाली
(परम पूज्य गुरुदेव)

# भूमिका

परमपूज्य गुरुदेव के साथ रहकर विभिन्न साधना शिविरों मे भाग लेते हुए हम शिष्योंने बहुत कुछ प्राप्त किया। सिद्धाश्रम साधक परिवार बम्बई की ओर से इस पुनीत ज्ञान गंगा के प्रवाह में कई योगदान हुए। पूरे विश्व में बढ़ते साधकों की अत्यधिक जिज्ञासा, प्रेरणा एवं प्रेमपूर्ण आग्रह को ध्यान में रख कर इस पुस्तक "विशिष्ट सिद्ध दुर्लभ प्रयोग" का संकलन किया गया जिसमें गुरुपूजन एवं गुरु साधना के अत्यन्त दुर्लभ और गोपनीय विभिन्न प्रयोगों को भी स्पष्ट किया गया।

भगवान गणपति: शिव, भैरव, हनुमान, माँ जगदम्बा, दुर्गा एवं दश महाविद्या - काली, तारा, षोडसी, भुवनेश्वरी, छिन्नमस्ता, त्रिपुरभैरवी, धूमावती, बगलामुखी, मातंगी एवं कमला के सम्पूर्ण शास्त्रोक्त साधना क्रमों को भी इस पुस्तक में स्पष्ट किया गया है।

श्री सूक्त एवं, वेदमाता गायत्री साधना को भी सर्व सामान्य के लाभ के लिए प्रस्तुत किया गया है। इस पुस्तक में साधना पथ के सभी आयामों को संक्षेप में स्पष्ट किया गया है। यह पुस्तक सम्पूर्ण रूपेण शास्त्रोक्त पद्धति, गुरुपरम्परा एवं साधना के व्यक्तिगत और सामूहिक अनुभवों पर आश्रित है।

साधकों को एक ही स्थान पर पूजा अर्चना पद्धति, साधनाक्रम, महत्वपूर्ण गुप्त साधना तथा मंत्र जप विधान, साधनाकाल में दोषादि का शमन सम्पूर्ण गुरुसाधना, गणपति, शिव, भैरव,हनुमान, दशमहाविद्या एवं अन्य साधनाओं को एकत्रित करकें प्रदान करने का मेरा प्रयास है।

सभी साधकों को मेरे इस प्रयास से लाभ हो ऐसी मैं परमपूज्य गुरुदेव एवं भगवती जगदम्बा से प्रार्थना और आशीर्वाद याचना करता हूँ।

इस पुस्तक के प्रकाशन में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूपसे जिन गुरुभाईयो एवं व्यक्तियों का सहयोग है मैं उन सब के प्रति पूर्ण हृदय से आभारी हूँ ।

गुरु पूर्णिमा दिवस
१४ जुलाई, १९९२
बम्बई

सप्रेम
रणजीत चौबे
सिद्धाश्रम साधक परिवार, ८५ रामकुंज,
आनंदनगर, भांडुप, बम्बई ४०० ०७८

# प्रवेश

"विशिष्ट सिद्ध दुर्लभ प्रयोग" पुस्तक का संकलन साक्षात परब्रह्म स्वरूप गुरु एवं जगज्जननी कृपावल्लभा कल्याणमयी दशमहाविद्या मां दुर्गा की कृपा का प्रसाद है। जीवन में मनुष्यत्व से देवत्व को प्राप्त करते हुए पूर्णत्व प्राप्ति का लक्ष्य बिना गुरु के सहज नहीं है। परम कृपालु गुरु की दृष्टि हर क्षण अबोध बालकवत शिष्य पर उसके कल्याण और उत्कर्ष हेतु रहती है। धीरे-धीरे गुरू शिष्य को साधना पथ पर अग्रसर करते हुए, उसे अपनी शक्तिपुंज युक्त आशीर्वाद रुपी उंगली पकड़ाते हुए, विभिन्न प्रकार के अनुभवों का आस्वादन कराते हुए, कभी भ्रम और कभी सत्य का बोध कराते हुए पूर्णत्व की लक्ष्य प्राप्ति की ओर ले जाते हैं। अन्त में शिष्य स्वयं के सफल प्रयास और गुरु के पूर्ण प्रेम और आशिर्वाद से युक्त हो कर ब्रह्मत्व प्राप्त कर जीवन के चरम लक्ष्य पूर्णत्व को प्राप्त कर लेता है।

सभी प्रकार के आध्यात्मिक मार्गों में गुरु को प्रधानता दी गयी है। तन्त्र मार्ग में उन्हें साक्षात शिव ही माना गया है और स्पष्ट किया है --

"गुरुमूलं जगत सर्वं गुरुमूलं परं तपः।
गुरोः प्रसाद मात्रेण मोक्षमाप्नोति सद्वशी॥
गुरुरेकः शिवः साक्षात गुरु सर्वार्थ साधकः।
गुरुरेव परं तत्वं सर्वं गुरुमयं जगत॥

अर्थात जगत के मूल परमतत्व शिव ही साक्षात गुरु है। गुरु की साधना के द्वारा, उनकी प्रसन्नता से जीवन में सब कुछ प्राप्त किया जा सकता है।

प्रस्तुत पुस्तक में प्रथम गुरु साधना के अत्यंत गोपनीय, पूर्ण शक्तिमान एवं चैतन्य प्रयोगों को सम्मिलित किया गया है, जिसके द्वारा जीवन के पूर्व जन्य के दोष शमन करते हुए, साधना काल के सभी विघ्नों को दूर करते हुए, जीवन में हर प्रकार से सम्पन्न होते हुए, शरीरस्थ सभी चक्रों को जागृत करते हुए साधक साधना पथ पर निःशंक अग्रसर हो सकता है।

उसके बाद विशिष्ट देवताओं भगवान गणपति, भगवान शिव, श्रीभैरव, श्रीहनुमान के साधना क्रमों को स्पष्ट किया गया है.

सभी प्रकार की सिद्धि प्रदान करने में समर्थ, पूर्णता की प्रतीक तंत्र की अधिष्ठात्रि शक्तियां दश महाविद्या (भगवती काली, तारा, षोडसी त्रिपुर सुन्दरी, भुवनेश्वरी, छिन्नमस्ता, त्रिपुर भैरवी, घूमावती, बगलामुखी, मातंगी एवं कमला) के क्रम को भी रखा गया है। विशेष प्रभाव के लिए एवं समस्त प्रकार के शत्रुओं का नाश करने के लिए, सभी प्रकार के तांत्रिक एवं भूत प्रेतादि की बाधाओं को दूर करने के लिए अत्यंत उग्र, प्रभावशाली, दुर्लभ घूमावती माला मंत्र एवं श्री पिताम्बरा बगलामुखी खड्ग माला मंत्र का भी इस पुस्तक मे समावेश हैं। साधना तथा ध्यान में सुविधा के लिए सभी महाविद्याओं के यंत्र, चित्र भी दिए गए हैं।

जहां एक और संपूर्ण साधना, पूजन तथा जप क्रम स्पष्ट किए गए हैं वहीं दूसरी और नवग्रह स्तोत्र, श्री सूक्त, श्री गायत्री साधना एवं हवन तथा आरती आदि को भी संकलित किया गया है।

"विशिष्ट सिद्ध दुर्लभ प्रयोग" वस्तुतः पुस्तक न होकर एक बृहद् साधना शास्त्र है जो "सिद्धाश्रम" के योगियों की कृपा का वरदान है। परमपूज्य गुरुदेव डा. नारायण दत्त श्रीमाली जी की तपस्या से उद्भूत एवं प्राणो से झंकृत होकर पूर्ण वेगवान, चैतन्य तथा क्षमतावान होकर सभी प्रयोग उन की वैखरी वाणी द्वारा प्रस्फुटित हुए और इस पुस्तक के आकार में आकर लोक कल्याण के लिए निहित हो गए।

प्रस्तुत पुस्तक में कहीं कोई त्रुटि हो तो पाठक उसे मेरी कमजोरी समझकर क्षमा करें एवं सूचित करे जिससे अगले होने वाले परिवर्धित संस्करण में सुधार किया जा सके।

मै पुनः मां भगवती तथा श्री गुरु से प्रार्थना करता हूँ और आशीर्वाद याचना करता हूं कि इस पुस्तक में वर्णित प्रयोगों से समाज मे साधना की चेतना फैले और इन प्रयोंगो के माध्यम से मनुष्य जीवन के क्लेश दूर हों तथा लोक कल्याण हो सके।

*रणजीत चौबे*

# परम पूज्य गुरुदेव

पूर्ण ब्रह्म स्वरुप, मंत्र, तंत्र, यंत्र, आयुर्वेद, सम्मोहन, ज्योतिष, सम्पूर्ण परा विद्या तथा चारों वेदों के साक्षात मूर्तिमंत विग्रह परम पूज्य गुरुदेव डॉ. नारायण दत्त श्रीमाली (परमहंस स्वामी निखिलेश्वरानन्द) का पृथ्वी पर अवतरण इस युग की महान घटना है। सिद्धाश्रम संस्थापक, संचालक परम पूजनीय भगवद्पाद स्वामी सच्चिदानंदजी के तीन प्रिय शिष्यों में से एक हमारे गुरुदेव पूरे सिद्धाश्रम के प्राणश्चेतना के रुप में आज के दिशाहीन जीवन के संतापों से त्रस्त मानवपीढ़ी को कल्पतरु के रुप में शीतलता प्रदान कर, आनंदित करते हुए उर्ध्वमुखी जीवन देकर ब्रह्म साक्षात्कार कराने के लिए सामान्य गृहस्थ जैसा जीवन जीते हुए एक ज्योति स्तंभ हैं। उनके चेहरे की दिव्यता, आँखों का वात्सल्य, सम्पूर्ण व्यक्तित्व का सम्मोहन, वाणी की ओजस्विता एवं गंभीरता, किसी भी मनुष्य और पशु को भी सहज रुप से अपने में आकर्षित कर लेती है। उनके अभय प्रदायक चरण कमलों में बैठकर उनका स्पर्श पाकर सभी लोग तृप्त, पूर्णत: शांत तथा प्रसन्न हो जाते हैं। भारतीय सभी आध्यात्म विद्याओं में पारंगत, पूर्ण चेतनावान, सामर्थ्यवान शिष्यों के प्रिय प्राण स्वरुप गुरुदेव परमहंस स्वामी निखिलेश्वरानंदजी गृहस्थ रुप में रहते हुए भी पूर्ण योगिराज हैं। भारतीय ऋषियों की अथाहज्ञान संपदा की धरोहर के रुप में उनका जीवन सभी जिज्ञासुओं, साधकों और शिष्यों के लिए हर क्षण समर्पित है। उनका कथन है, "मेरे रक्त की एक-एक बूँद शिष्यों के उत्थान के लिए है। मेरे शिष्यों के चेहरे का ओज ही मेरी प्रसन्नता और मेरे जीवन का लक्ष्य है।" समाज में फैले आडंबर, महंतो साधुओं के द्वारा फैलायी गयी भ्रांतिया तथा अधकचरे ज्ञान वालों के द्वारा किया गया हिन्दुत्व का ह्रास यह सब उन्हें अप्रिय है। सामाजिक जिम्मेदारियों से घबड़ाकर जीवन युद्ध में हारे हुए पलायनवादी सन्यासियों के द्वारा कोई भी समाज-कल्याण नहीं हो सकता, यही उनका चिंतन है।

अपने जीवन में गृहस्थ में रहते हुए भी सन्यस्त रहना ही जीवन का लक्ष्य होना चाहिए। पूर्ण वैभवयुक्त (भौतिक दृष्टि से) जीवन जब ज्ञान की पूर्णता (आध्यात्मयुक्त) से युक्त होता है, तभी अपना, समाज का, देश का तथा विश्व का कल्याण हो सकता है। इसके लिए गृहस्थ में रह कर ही आध्यात्म की ऊँचाईयों को समझना, स्पर्श करना यही गुरुदेव की शिक्षा है।

करीब १३५ पुस्तकों (ज्योतिष, मंत्र, तंत्र आदि) के रचयिता समाज शिरोमणि उपाधि से विभूषित, सैकड़ो अंतराष्ट्रीय ज्योतिष एवं सम्मोहन सम्मेलनों के अध्यक्ष पदों से विभूषित पूज्य गुरुदेव का हर क्षण शिष्यों के चयन तथा प्रशिक्षण और उनके तथा समाज के कल्याण में रत है।

गुरुदेव का दिल्ली स्थित निवास -- ३०६, कोहाट एनक्लेव, प्रीतम पुरा है। (फोन : ७१८ २२ ४८)

गुरुदेव के बारे में करोड़ो ग्रंथ भी व्याख्या नही कर सकते तो मैं भला क्या हूँ। मेरी तो सिर्फ यही कामना है कि हे भारतवासी उठो, अपने स्वरुप को पहचानो। अपने बीच सिद्धाश्रम से आए इस महान विभूति के पाद तले बैठो, उनकी ज्ञान गंगा में अवगाहन कर अपने आपको उच्च बनाओ। अपने कुल का, देश का, विश्व का गौरव बढ़ाओ।

मैं परम पूज्य गुरुदेव एवं भगवती जगदम्बा से प्रेमपूर्ण हृदय से आशीर्वाद मांगता हूँ कि वे सभी जीवों पर दया दृष्टि रखें और सबका कल्याण करें।

—रणजीत चौबे

# सिद्धाश्रम साधक परिवार

**सिद्धाश्रम** - सिद्धाश्रम पृथ्वी पर हिमालय स्थित विश्व का सर्वोच्च आध्यात्मिक ज्ञान केन्द्र हैं, जहाँ आज भी सशरीर हजारों साल की आयु प्राप्त योगी भगवान श्रीकृष्ण, परमहंस स्वामी सच्चिदानंद, शंकराचार्य, भीष्म, विशुद्धानंद, महावतार बाबाजी आदि मानव कल्याण हेतु साधना रत हैं। मानव जीवन के घोरतम अंधकार में, पशुता, राक्षसी वृत्ति के अतिक्रमण काल में एवं नित्य सदा ही यह 'सिद्धाश्रम' सम्पूर्ण विश्व के कल्याण का चिंतन करता है और समय समय पर पृथ्वीपर वहाँ से गृहस्थ और सन्यासी योगी भेजे जाते हैं, जो मानवमात्र को उचित मार्ग, जीवन की उच्चता, दिव्यता, पूर्णता का बोध कराते हुए आने वाली पीढ़ियों के लिए दिव्य ज्ञान पुंज छोड़ जाते हैं, जिसके सहारे जीवन शांत, आनंदमय, एवं पूर्ण बनता है।

**पूज्य गुरुदेव डा. नारायणदत्त श्रीमाली (परमहंस स्वामी निखिलेश्वरानंद)**–

अनंत श्री विभूषित भारत के उपराष्ट्रपति श्री शंकरदयाल शर्मा द्वारा "समाज शिरोमणि" की उपाधि प्राप्त गुरुदेव भारत भूमि पर सिद्धाश्रम के संस्थापक और संचालक परम हंस स्वामी सच्चिदानंद के शिष्य के रुप में प्रेषित हैं। गुरुदेव के जीवन का लक्ष्य है — भारतीय पूर्वजों की सर्वोच्च आध्यात्मिक ज्ञाननिधि को आज के संशयी, दिग्भ्रमित तनावयुक्त पश्चिमी सभ्यता से पूर्णत: प्रभावित युग के समक्ष वैज्ञानिक रुप में प्रस्तुत करके उसका प्रचार प्रसार करना।

पूर्ण सिद्ध, मंत्र-तंत्र-यंत्र के मूर्तमंत स्वरुप गुरुदेव विश्व के सर्वोच्च ज्योतिषी के रुप में प्रसिद्ध हैं। २० साल तक तपस्या रत होने के बाद आज गृहस्थ रुप में गृहस्थों की समस्याओं का समाधान एवं शिष्यों का चयन, प्रशिक्षण करते हुए ज्ञान गंगा को अहर्निश आगे बढ़ा रहे हैं।

**"सिद्धाश्रम साधक परिवार"**- गुरुदेव से संरक्षण एवं आशीर्वाद प्राप्त "सिद्धाश्रम साधक परिवार" संस्था देश, विदेश में विभिन्न साधना शिविरों, यज्ञों, सम्मेलनो तथा पुस्तकों के माध्यम से भारतीय परा विद्याओं के प्रचार प्रसार में अहर्निश रत है। देश के प्राय: सभी भागों में इसकी शाखाएं है जहाँ करोड़ो शिष्य और साधक हमेशा साधनारत रहते हुए लोक कल्याण हेतु कार्यरत है।

गुरुदेव के द्वारा लिखित करीब १३५ पुस्तकें हिन्दी, गुजराती, अंग्रेजी, बंगाली एवं मराठी भाषाओं में उपलब्ध हैं। उनके प्रवचन के आडियो, वीडिओ कैसेट प्राय: हर जगह उपलब्ध है उनके यहाँ से प्रकाशित मासिक 'मंत्र–तंत्र–यंत्र विज्ञान' पिछले ११ सालों से समाज में चेतना फैला रही है। देश के विभिन्न केन्द्रो में सम्मोहन, मंत्र, तंत्र, यंत्र आदि के सामूहिक तथा व्यक्तिगत प्रशिक्षण केन्द्र भी कार्यरत हैं।

जो लोग भारतीय गूढ़ विद्याओं में रुचि रखते है उन सभी को हमारा आमंत्रण है कि वे इस क्षेत्र में पदार्पण कर अपना, परिवार का, समाज का तथा देश का कल्याण करें और अपने मार्ग को प्रशस्त करें।

# साधना सफलता

साधना मे पूर्णता न मिलने के विभिन्न कारणों में पूर्व जन्म, इह जन्म कृत दोष, पाप एवं साधना काल की त्रुटियाँ और अन्य विषयों का अज्ञान प्रमुख है। संक्षेप में साधकों के लाभार्थ साधना सफलता के विषय पर प्रकाश डाला जा रहा है।

१) गुरु-इष्ट-मंत्र में अभेद ज्ञान-

वस्तुत: गुरु को ब्रह्मा, विष्णु, महेश और साक्षात परब्रह्म कहने वाले शास्त्रों का कथन अमोघ हैं। ब्रह्मा सृजन, विष्णु पालन, तथा महादेव संहार और कल्याण के प्रतीक हैं, यह त्रिगुणात्मकता समर्थ गुरु के माध्यम से शिष्य मे रुपान्तरित होती है। गुरु संस्कार, दीक्षा, शक्ति संचार एवं साधना प्रदान द्वारा शिष्य के दिव्य ब्रह्ममय जीवन का सृजन, पालन, संरक्षण करते हैं और अन्त में जीवन के चरम लक्ष्य शिव - शक्ति समन्वय की स्थिति को प्राप्त करा देते हैं। परब्रह्म स्वरुप होनें के कारण गुरु से भिन्न कोई वस्तु नही होती, तो फिर साधको को साधना विषय में गुरु, इष्ट, मंत्र में अभेद ज्ञान होना अनिवार्य है। यह सफलता का प्रथम सोपान है।

२) मंत्र, मंत्र प्रदाता, यंत्र एवं यंत्रस्थ देवता के प्रति पूर्ण आस्था, श्रद्धा, तन्मयता, समर्पण एवं साधना में अत्यन्त तीव्रता;

३) साधक के मन में पूर्ण उत्साह, धैर्य, और बल वीर्य का होना;

४) गुरु प्रदत्त साधना विषय की पूर्ण जानकारी;

५) साधना काल में इष्ट और गुरु का शरीर में समाहितीकरण, अंतस्थ केन्द्रों का जागरण कुण्डलिनी एवं सहस्त्रार जागरण.

६) काया शोधन-

देह ही साधना का माध्यम है। अत: इसे नेति, धौति, त्राटक न्यौलि, आसन, प्रणायाम आदि क्रियाओं द्वारा पूर्णरूपेण स्वस्थ और प्राण प्रवाह युक्त रखना जिससे मनोमय कोष से हटकर मन प्राणमय कोष में रह सके। साधना सफलता में पंचभूतो पर विजय आवश्यक है।



७) पिण्डब्रह्माण्डवेत्ता योगी-

देहेऽस्मिन् वर्तते मेरु सप्तद्वीपसमन्वित सरित:। सागरा: शैला क्षेत्राणि क्षेत्रपालक:॥
ऋषियो मुनय: सर्वे नक्षत्राणि ग्रहास्तथा। पुण्यतीर्थानि पीठानि वर्तन्ते पीठदेवता॥
सृष्टिसंहारकर्तारौ भ्रमन्तौ शशिभास्करौ। नमोवायुश्च वह्निश्च जल पृथ्वी तथैव च॥
त्रैलोक्ये यानि भूतान तानि सर्वाणि देहत:। मेरु संवेष्ट्य सर्वत्र व्यवहार: प्रवर्तते।

जानाति य: सर्वमिदं स योगी नात्र संशय:॥

इस, शरीर में सात द्वीपों के सहित सुमेरु पर्वत, सरिता, सागर, पर्वत क्षेत्र, क्षेत्रपाल, ऋषि-मुनि और सभी नक्षत्र, ग्रह पुण्यैतीर्थक्षेत्र एवं पीठ और पीठदेवता सभी की विद्यमानता है। सृष्टि और संहार के करने वाले चन्द्र-सूर्य इस देह में सदा विद्यमान है। तीनों लोक में जितने प्राणी हैं वे सभी शरीरस्थ सुमेरु के आश्रय में रहते हुए अपनें अपने व्यवहार मे प्रवृत्त रहते है। यह सब जानने वाला निसन्देह योगी ही है।

इस कथ्य के अनुसार शरीर में ही सभी तीर्थे देवताओं का निवास है उनका जागरण होना चाहिए जो गुरुशक्ति एवं कृपा द्वारा सम्भव होता है।

८) शुद्ध पवित्र निर्विघ्न साधनात्मक स्थल;

९) प्राणमय दिव्य चैतन्य मंत्र, माला एवंम साधना का गुरु के द्वारा प्रदान होना;

१०) साधना काल में होने वाले अन्य विघ्नों में क्रोध, काम, विकार, रोग, समस्या आदि का भी विकाश होता है, इन पर नियन्त्रण रखना;

११) नित्यप्रति आत्म निरीक्षण एवं शास्त्रोचित खान पान एवंम दिन चर्या;

१२) अष्टांग योग नियम पालन जो निम्न है

यम् - इन्द्रियादि का नियंत्रीकरण; नियम - मन व्यापार नियन्त्रण; आसन - परमतत्व स्वरुप में चेतना की संस्थिती, प्रणायाम - प्राण विजय, शरीरस्थ प्राण प्रवाह का नियन्त्रण, प्रत्याहार - मन प्राण तथा विन्दु वशीकरण द्वारा इन्द्रियों को चित्त के स्वरुप से तदाकार होना, धारणा - शरीर के अन्तर्बाह्य एक ही निजस्वरूप आत्म तत्व की व्याप्ति की अन्त: करण में भावना, ध्यान - प्रतीत वस्तुओ में आत्म स्वरूप की भावना रखते हुए समस्थ अलख निरंजन का ध्यान, समाधि - साधना में समस्त तत्वोंकी सहज समावस्थागत स्थिति.

१३) बन्ध, मुद्रा, आसन, न्यास (अंग और करन्यास तथा व्यापक न्यास) दिशा, माला, आसन रंगादि का सम्यक अभ्यास और ज्ञान;

१४) सर्वोच्च तत्व है, गुरु एव भगवान के प्रति वास्तविक प्रेम श्रद्धा और पूर्ण समर्पण जिससे की स्वत: सफलता के द्वार खुल जाते है।

१५) यहाँ स्थानाभाव के कारण अधिक विस्तृत व्याख्या सम्भव नही हैं। साधना का संक्षिप्त क्रम नीचे दिया जा रहा है, जिससे सफलता सहज होती हैं। शरीर और आसन पवित्रीकरण दिशा बन्धन, जल अग्नि घेरा, भूतापसारण, भूतशुद्धि क्रिया आदि के बाद

(१) सर्व प्रथम गुरु, गणपति, इष्ट एवं कुल देवीया देवता पूजन पंचोपचार, दशोपचार, या षोडषोपचार (यथा सम्भव या तांत्रिक गुरु पूजन) तथा माला यन्त्रादि पूजन करें। (२) फिर मन्त्र जप (एक माला या अधिक) (३) जप के बाद समर्पण करे. (४) निश्चित जप संस्या के बाद दशांश हवन, मार्जन, तर्पण. ब्राह्मण दक्षिणा एवं भोज आदि करे (५) अन्त में गुरु के चरणो में जाकर सशरीर उपस्थित हों और यथा योग्य पूजन, दक्षिणा आदि के उपरान्त गुरुसे सप्रेम पूर्ण समर्पण एवं श्रद्धासहित सफलता के लिये आशीर्वाद माँगे।

१६) आवश्यक - १) जप काल में विभिन्न स्थलो पर विभिन्न बंधो और मुद्राओ का प्रयोग होता है। यह गुरुसे भली भांति समझ लेना चाहिए. २) उपरोक्त पूजन क्रम और मंत्रादि का ज्ञान गुरु या उनके द्वारा निर्देशित व्यक्ति से लिया जाना चाहिए. ३) साधना में सफलता मंत्र उपदेष्टा और साधक के अध्यव्यवसाय पर आश्रित है। अत: एक बार मे अगर सफलता न मिले (जिसमें कि जन्म जन्मांतर कृत दोषो का शमन होता है) तो निराश नही होना चाहिए और पुन: पूरे जोश से साधना प्रारम्भ करनी चाहिए ४) शरीरस्थ विभिन्न चेतना केंद्रो का ज्ञान और उनका जागरण अत्यन्त आवश्यक है। ५) सारी साधनाए मन के आश्रित है। अत: मन पर नियंत्रण, मनकी रचना एवं उसके आश्रयादि का ज्ञान आवश्यक है।

# गुरु शिष्य सम्बन्ध

- रणजीत चौबे बी. एस. सी., केमिकल इन्जिनियरिंग

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णु गुरुर्देवो महेश्वरः
गुरुः साक्षात परब्रह्म तस्मै श्रीगुरुवे नमः
ब्रह्मानंदं परम सुखदं केवलं ज्ञानमूर्तिम्
द्वन्दातीतं गगन सदृशं तत्वम अस्यादि लक्ष्यम्
एक नित्यं विमलम मचलं सर्वधी साक्षिभूतम्
भांवातीतं त्रिगुणरहिंतं सद्गुरूं तम् नभामि॥

भारतीय शास्त्रो ने गुरू को साक्षात परब्रह्म का स्थान दिया है। गुरू जन्मनात जायते शूद्रः रुपी जीव को संस्कार प्रदान द्वारा दूसरा जन्म देते है (संस्कारात भवेत द्विजः) अतः ब्रह्मा हैं। संस्कारित जोव शिष्य होता है जिसके ज्ञान और साधना को गुरु अपनी तपस्या, आशीर्वाद और संरक्षण प्रदान करते है, अतः विष्णु रुप है। साधनाकी परिपूर्णता रूप पूर्णत्व प्रदान करके जगत के उपकार की भावना युक्त शिष्य को बनाने के कारण गुरु देवाधिदेव महादेव स्वरूप है। अंत में पूर्ण ब्रह्मास्मि स्वरूप होने के बाद शिष्य गुरू के साथ ऐक्य अनुभव करता है और गुरू को साक्षात परब्रह्म स्वरूप देखता है।

गुरु शिष्य का सम्बन्ध देहगत न होने के कारण किसी स्वार्थ पर आधारित न होकर पूर्णतः प्राणगत और आत्मगत सम्बन्ध होत है। जहाँ किसी प्रकार की अश्रद्धा न होने से कोई द्वन्द नही उसी सम्बन्ध में गुरू शिष्य को परम सुख स्वरूप और त्रिगुणातीत होते है, जो दोनो के जीवन की सर्वोच्च पूर्णता और लक्ष्य है। जगद् गुरू सदाशिव भगवान ही गुरू रूप में आकर जीव के उत्तरोत्तर विकाश क्रम में सहायता प्रदान करने के लिए अपनी गुरु-शक्ति का प्रयोग करके दयाभाव प्रकट करते है। शिष्य के अन्दर वास्तव में गुरुशक्ति ही विभिन्न रुपो में रुपान्तरित होकर अपने अनुस्वाद के लिये साधना करती है।

शिष्य को शास्त्रोमें उपनिषद (पास आना) कहते है और वेद (पूर्ण) बनना ही उसका लक्ष्य हैं, गुरु को वेद अर्थात पूर्ण कहते है और उनके पास पहुच कर ही शिष्य पूर्णत्व प्राप्ति कर सकता है)। शिष्य वास्तव में गुरू की ही उद्भूत प्राणश्चेतना एवं ज्ञान का प्रकाश स्वरूप होता है। गुरू-शिष्य सम्बन्ध की पहचान सामान्य ज्ञानेन्द्रियों से न होकर केवल अन्तर्ज्ञान (ज्ञान चक्षु) से ही सम्भव है। माया के आवरण युक्त होने के कारण गुरु की पहचान में प्रायः भ्रम होता रहता है।

साधन पथ पर अग्रसर हुए शिष्य का लक्षण है गुरु के प्रति पूर्ण समर्पण, अडिग विश्वास, अटूट श्रद्धा, साधना के प्रति निष्कपट पूर्ण प्रेम, गुरु के साथ नमन एवंम अभिन्नता का भाव एवंम साधना के प्रति तीव्र उत्साह। गुरु अपनी शक्ति का उपयोग करके दीक्षा और साधन प्रदान द्वारा अपनी गुरु शक्ति का प्रयोग करते है। साधना सफलता के लिये शिष्य को गुरु शक्ति से पूर्ण प्रभावित और भक्तिमान होते हुए अपने अन्तर में गुरु को नेत्रों के माध्यम से समाहित करते हुए, आज्ञा चक्र में स्थापित करते हुए (यही क्रिया योग सिद्धि है) पूर्ण गुरुमय होना चाहिए। इस सर्वोच्च स्थिति में शिष्य के अस्तित्व का पूर्ण विसर्जन हो जाता है और वह पूर्णत: गुरु की पूर्ण शक्ति का केन्द्र हो जाता है जहाँ उसे गुरु की सभी साधनाएं स्वत: प्राप्त हो जाती है.

पूर्ण श्रद्धा एवम प्रेम युक्त नमन जब अश्रु की तीव्रता से युक्त होकर प्राणों को झंकृत करते है तो शिंष्य गुरू के प्राणों में उतर जाता है और गुरू के हृदय और ज्ञान का स्पर्श स्वत: होने लगता है, और लक्ष्य प्राप्ति हो जाती है। ऐसे शिष्य के चेहरे पर करोड़ो सुर्य का तेज दृष्यमान हो जाता है।

मानव जीवन की सार्थकता पूर्णता में है जो पूर्ण शिष्यत्व से ही प्राप्त होती है (पूर्ण मेंवावशिष्यते)। हमारे शास्त्र ने जहाँ लक्ष्य निर्धारित किया है तमसो मां ज्योतिर्गमय, ज्योतिर्मय पथ पर गुरु (गु-अंधेरा, रू-हरण करना) ही ले जा सकते है। जहां मृत्योर्मा-अमृतगमय, उस अमृत की क्रिया जो नाभि चक्र जागरण और एक कला से सोलह कला तक जीव की उन्नति क्रिया है वह गुरु द्वारा ही सम्भव है, क्योंकि गुरु पूर्ण अर्थात सोलहकला युक्त माने जाते है। मानव मात्र का उच्च कर्तव्य है, कि वह इस मनुष्य देह के सर्वोच्च लक्ष्य आत्म ज्ञान प्राप्ति के लिए सबसे आवश्यक तत्व गुरु शिष्य सम्बन्ध कों समझे और उस परम आनन्दकारी सम्बन्ध को स्थायित्व देवे हुए, गुरु द्वारा निर्देशित मार्ग पर पूर्ण श्रद्धा एवं अत्यन्त तीव्रता से चलकर इसी जीवन में पूर्णत्व प्राप्ति कर ले।

**ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते॥**



# साधना पूजन क्रम

**१. श्री गुरुध्यान-स्मरण :-** गुं गुरुभ्यो नमः

**२. श्री गणपती ध्यान-स्मरण :-** गं गणपतये नमः

**३. पवित्रीकरण -** ॐ अपवित्रः पवित्रोवा सर्वावस्थांगतोऽपिवा। यः स्मरेत पुण्डरीकाक्षंसवाह्याभ्यंतरः शुचि॥

**४. शिखाबंधन -** ॐ मणिधारिणि वज्रिणि महाप्रतिसरे रक्ष रक्ष हुं फट स्वाहा।

**५. भस्म धारण -** त्र्यम्बकं यजामहे सुगंधि पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान मृत्योर्मुक्षीय मामृतात॥

**६. आचमन -** ऐं आत्मतत्व शोधयामि ह्रीं विद्यातत्व शोधयामि, क्लीं शिवतत्व शोधयामि॥

**७. पृथ्वी पूजन-** ॐ ह्रीं आधारशक्त्यैनमः

**८. आसन पूजन -** ॐ आः सुरेखे वज्रे रेखे हुं फट स्वाहा।

इसके बाद अपने आसन को हटाकर उसके नीचे कुंकुम से त्रिकोण बनावें और उसपर पुन: आसन बिछा दे फिर आसन पर जल छिड़कते हुए निम्न मंत्र का उच्चारण करें:-

ॐ क्षेत्रपालाय नमः। ॐ पृथ्वी त्यासन-मंत्रस्य मेरुपृष्ठऋषिः। सुतलं छन्दः। कूर्मोदेवता। आसने विनियोगः।

ॐ पृथ्वी त्वया धृता लोका देवित्वं विष्णुना धृता। त्वंच धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्॥

इसके पश्चात जो आसन विद्या हुआ है, उसपर निम्न मंत्र का जाप करते हुए केसर की पाँच बिन्दिया लगावें इससे आसन सिध्द हो जायेगा।

ॐ पृथ्वीव्यै नमः ॐ अनंताय नमः ॐ कूर्माय नमः ॐ विमलाय नमः ॐ योगपीठाय नमः

**गुरु पंक्ति नमस्कार** - बाँयी ओर चावल की पाँच ढेरियाँ बनाकर (या गुरुयंत्र पर) उसपर एक एक गोल सुपारी रखें उसपर केशर की बिंदी लगावे तथा निम्न मंत्र का जाप करें।

ॐ गुं गुरुभ्यो नमः ॐ पं परम गुरुभ्यो नमः ॐ पं परात्पर गुरुभ्यो नमः ॐ पं परमेष्ठि गुरुभ्यो नमः ॐ पं परापर गुरुभ्यो नमः ॐ सिद्धाश्रमाय नमः ॐ सिद्धाश्रमस्य समस्त ऋषिभ्यो नमः

दाहिनी ओर चावल की एक ढेरी बनाकर गणपति की स्थापना करें तथा निम्न मंत्र का जप करें

ॐ गणेशाय नमः।

**१०. कलश स्थापन पूजन-** इस प्रकार जल अथवा कुंकुम से यंत्र बनाकर ॐ आधार शक्तिभ्यो नमः द्वारा पूजन करे उसपर कलश की स्थापना करें। ॐ हः सामान्या अर्घ्य स्थापयामि॥

पुष्प, अक्षत, गंध, कुंकुम, द्रव्य आदि निम्न मंत्र के द्वारा कलश में डाले इसके पश्चात अंकुश मुद्रासे अंतरिक्ष, पृथ्वी एवं समस्त तीर्थादि नदियों का आवाहन मंत्र जप करते हुए कलश को जल से पूर्ण करें।

**११. मंत्रः-** ॐ ब्रम्हाण्डोपरि तीर्थानिकरैः स्पृष्ठानि ते रवे।
तेन सत्येन मे देव तीर्थं देहि दिवाकर॥

ॐ गंगेच यमुने चैव, गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिंधु कावेरी, जलेऽस्मिन सन्निधिंकुरु॥तद नंतर कलश के चारो ओर चारो दिशाओं में केसर की बिंदी लगाते हुए निम्न मंत्र का जाप करें:-

ॐ पूर्वे ऋगवेदाय नमः ॐ उत्तरे यजुर्वेदाय नमः ॐ पश्चिमें अथर्व वेदाय नमः ॐ दक्षिणे सामवेदाय नमः पुनः उस कलश मे से जल लेकर सभी पूजा वस्तुओं पर छिड़के इससे सभी पूजा वस्तुओंकी शुद्धि हो जाती है।

**१२. पुष्पशोधन-**

ॐ पुष्पकेतु राजार्हत, पुष्पे पुण्य सम्भवे।
पुष्पचयावकीर्णे हुं फट् स्वाहा॥

**१३. शंख स्थापन-**

कलश के पास में शंख स्थापित करें और उसका पूजन करें।

**१४. घण्टा-** शंख के पास ही घण्टा स्थापित करें और उसका भी पूजन करते



हुए निम्न मंत्र का पाठ करें-

आगमर्थं तु देवानां गमनार्थंतु राक्षसाम्। घण्टानादं प्रकुर्वीत पश्चाद घण्टां प्रपूजयेत॥

**१५. दिक्पाल पूजन** - ॐ इन्द्रादि दिक्पालेभ्यो नमः। दशो दिशाओं मे इस मंत्र से पूजन करें।

**१६. द्वारपाल पूजन** - ॐ गणेशादि द्वारपालेभ्यो नमः॥
इस मंत्र से चारो दिशा में द्वारपालों की पूजा करें।

**१७. पाप शमन मंत्र जप** - ॐ देवी त्वत्प्रकृतश्चित्तम्पापाक्रांतम भून्मम तन्निस्सरन्तु चित्तान्मे पापं हुं फट् च ते नमः

**१८. शरीर मन वाणी नेत्र शोधन** -- आः हुं फट स्वाहा॥

**१९. दीप स्थापन पूजन** - दं दीपनाथाय नमः

**२०. पंचभूत साक्षी मंत्र** -

सूर्यः सोमो यमः कालो महाभूतानि पंच च।
एते शुभा शुम स्येह कर्मणों मव साक्षिणः॥

**२१. विघ्न नाश मंत्र** - निम्न मंत्र पढ़कर दशोदिशाओं में चावल छिड़ के

ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमि संस्थिताः
ये चात्र विघ्न कर्ता रस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया
(अथवा)
ॐ सर्व विघ्न अनुत्सारय हूं फट् स्वाहा॥

**२२. फट् पाद प्रोक्षण-**

तीन बार बाएँ एँड़ी से धरती पर आघात करें और फट् का उच्चरण करें।

**२३. अग्नि चिंतन** - रं अग्नि बीज का जप करते हुए अपने चारो ओर जल से घेरा बनावे और यह चिंतन करें कि कोई अशुद्ध विचार इस घेरे के अन्दर न आ सके।

**२४. आत्मरक्षण** - ॐ दुर्गे रक्षिणि हूँ हूँ फट स्वाहा॥

**२५. दिव्यगत अंतरिक्षगत और भूमिगत विघ्न नाश** - ॐ सर्व विघ्न हरस्तस्मै श्री गणाधिपतये नमः

**२६. नवग्रह संक्षिप्त पूजन-**

ब्रह्मामुरारिस्त्रिपुरान्तकारि: भानु: शशि: भूमिसुतोबुधश्च
गुरुश्च शुक्र: शनि राहु केतव: सर्वेग्रहा शांतिकराभवन्तु॥

**२७. वास्तु पुरुष पूजन-** ॐ वास्तु पुरुषाय नम:

**२८. संकल्प-** ॐ तत् सद्य परमात्मन आज्ञया प्रवर्तमानस्य अमुक संवत्सरस्य श्री श्वेतवाराह कल्पे जम्बू द्वीपे भरत खण्डे अमुक प्रदेशे, अमुक स्थाने, अमुक मासे, अमुक पक्षे, अमुक वासरे, अमुक गोत्रोत्पन्न:, अमुक शर्माऽहं श्री अमुक देवता (देवी) प्रासाद सिद्धि द्वारा मम सर्वाभीष्ट सिद्धयर्थं यथा शक्ति यथा ज्ञानेन यथा सम्भावितोपचार द्रव्यै: साङ्गावरणै: सपर्या करिष्ये।

**२९. श्री भैरव आवाहन पूजन** - कार्य सम्पन्नता निर्विघ्नता और सिद्धि प्राप्ति के लिए भैरव का आवाहन पूजन और आशीर्वाद प्राप्त करना चाहिए

**मंत्र-**

तीक्ष्ण दन्त महाकाय कल्पान्त दहनोपम।
भैरवाय नमस्तुभ्यम् अनुज्ञां दातुमर्हसि॥

**३०. चैतन्य माला-**

प्राण प्रतिष्ठा युक्त चैतन्य माला गुरु या अन्य उचित स्थान से प्राप्त कर लेना चाहिए।

उपरोक्त क्रम के बाद अपने इष्ट मंत्र या अनुष्ठान मंत्र के देवता का आवाहन पूजनादि क्रम सम्पन्न कर के माला पूजन करके संकल्प के अनुसार जप करे।

शास्त्रोक्त विधि से हवन, मार्जन, तर्पण, गुरु एवं ब्राह्मण दक्षिणा आदि क्रम करें।

इति पूजन प्रकार.



## नित्य साधना क्रम

गुरू, गणेश और इष्ट के ध्यान के बाद निम्न क्रम से जप करे।

| | | |
|---|---|---|
| १) | गुरू मंत्र | ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरूभ्यो नम: |
| २) | गणपती मंत्र | ॐ गं गणपतये नम: |
| ३) | भैरव मंत्र | ॐ ह्रीं भं भैरवाय नम: |
| ४) | गायत्री मंत्र | ॐ भू र्भुव: स्व: तत्स वितुर्वरेण्यम् भर्गो देवस्य धीमहि, धियो योन: प्रचोदयात्। |
| ५) | चेतना मंत्र | ॐ ह्री मम प्राण, देह, रोम, प्रतिरोम चैतन्य जाग्रय ह्रीं ॐ नम: |
| ६) | अमृत मंत्र | ॐ आत्मप्राण चैतन्यपूर्णत्व सिद्धि ऐं ह्रीं श्रीं नम: |
| ७) | शांति मंत्र | सर्वाबाधा विनिर्मुक्तो धनधान्य सुतान्वित:। मनुष्योमत्प्रसादेन् भविष्याति न संशय:॥ |
| ८) | तेजस मंत्र | ॐ ह्रीं हुं हुं तेजसे हुं हुं ह्रीं ॐ फट् |
| ९) | कायाकल्प मंत्र | ॐ मम समस्त देह रोम अंतर्बाह्य जाग्रय कायाकल्पाय फट्॥ |
| १०) | प्रायश्चित मंत्र | ॐ भूताय त्वां देह प्रायाश्चितं परिमार्जन देह भूताय फट्॥ |
| ११) | इष्ट मंत्र या अनुष्ठान मंत्र | जो संकल्प लिया हो |

**ज्ञातव्य** - १) इष्ट मंत्र जप के बाद उपरोक्त क्रम का विलोम रीति से (क्रम १० से १ तक) जप करे। इस प्रकार जप पूर्ण होता है। २) सबसे अंत में गुरु मानस पूजा सम्पन्न करें।

# तांत्रोक्त प्रात: मानसिक गुरु पूजन

## भूत सिद्धि-

ॐ हौ" का १०८ बार जप

प्रात: उठ कर अपनी शैया पर बैठे-बैठे ही कर लेना चाहिए।

## चौर महामन्त्र न्यास

| शरीर का स्थान | बीज मन्त्र | जप संख्या |
|---|---|---|
| १ हृदय | क्रीं | १० बार |
| २ दोनों नेत्र | ह्रीं ह्रीं १०-१० बार | २० वार |
| ३ दोंनो कान | ह्रीं ह्रीं १०-१० बार | २० बार |
| ४ दोंनो नाक | हुँ हुं १०-१० बार | २० बार |
| ५ मुख | स्त्री स्त्रीं | १० बार |
| ६ नाभि | क्लीं | १० बार |
| ७ लिंग-मूल | हसौः | १० बार |
| ८ गुह्य | ब्लूं | १० बार |
| ९ भ्रू-मध्य | हूँ | १० वार |
| १० सिर | हि स्त्रीं क्लीं | १० बार |

## गुरू ध्यान

ॐ वराभय करं शान्तं शुक्ल-वर्ण सशक्तिकम्।
ज्ञानानन्द मयं साक्षात् सर्व -ब्रह्म-स्वरूपकम् ॥
ध्यायेच्छिरसि शुक्लाब्जे द्विनेत्रं द्विभुजं गुरूं ।
श्वेताम्बर-परिधानं श्वेत माल्यानुलेपनं ॥
वराभय-करं शान्तं करुणामय-विग्रहं
वामेनोत्पल-धारिण्यां शक्त्यालिंगितं विग्रहं
स्मेराननं सुप्रसन्नं साधकामीष्ट-दायकं ॥

## मानसिक गुरू पूजा

ऐं कनिष्ठाभ्यां लं पृथिव्यात्मकं गन्धं सशक्तिकं श्री गुरवै समर्पयामि नम:

ऐं अंगुष्ठाभ्यां हं आकाशात्मकं पुष्पं सशक्तिकं श्री गुरुवै समर्पयामि नम:

ऐं तर्जनीभ्यां यं वाग्वात्मकं धूपं सशक्तिकं श्री गुरुवै समर्पयामि नम:

ऐं मध्यमाभ्यां रं हृदयात्मकं दीपं सशक्तिकं श्री गुरुवै समर्पयामि नम:

ऐं अनामिकाभ्यां वं अमृतात्मकं नेवैद्यं सशक्तिकं श्री गुरुवै समर्पयामि नम:

ऐं करतल-करपृष्ठाभ्यां सं सर्वात्मकं ताम्बूलं सशक्तिकं श्री गुरुवै समर्पयामि नम:

## अंग न्यास-करन्यास

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्री | अंगुष्ठाभ्यां नम: | हृदयाय नम: | गां |
| गु | तर्जनीभ्यां स्वाहा | शिरसे स्वाहा | गीं |
| र | मध्यामाभ्यां वषट् | शिखायै वषट् | गूं |
| वै | अनामिकाभ्यां हुं | कवचाय हूं | गैं |
| न | कनिष्ठाकाभ्यां वौषट | नेत्रत्रयायवौषट | गौं |
| म: | अस्त्राय फट् | करतल-कर पृष्ठाभ्यां फट् | ग: |

ॐ परमतत्वाय नारायणाय गुरूभ्यो नम: का १०८ जप



इसके बाद "ऐं" गुरू बीज का १०८ बार जप कर गो-योनि-मुद्रा से जप-समर्पण करें।

जप समर्पण गुरु के दांये हाथ में निम्न मन्त्र के द्वारा करना चाहिए।

ॐ गुह्याति-गुह्य गोप्ता त्वं गृहणास्मत् कृतं जपम्
सिद्धिर्भवतु मे देव, त्वत् प्रासादान्महेश्वर॥

फिर "ऐं"मन्त्र से प्राणायाम कर गुरुदेव को नमस्कार करें और नमस्कार करते हुए उच्चारण करें--

अखण्ड-मण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्री गुरूवै नम:।

न गुरोरधिकं तत्वं न गुरोरधिकं मत:।
तत्व-ज्ञानं परं नास्ति तस्मै श्री गुरवै नम:॥

अज्ञान तिमिरान्धस्य ज्ञानांजन-शलाकया।
चक्षु रून्मीलीतं येन तस्मै श्री गुरूवै नम:

नमोऽस्तु गुरूवै तस्मै इष्ट-देव-स्वरूपिणे।
यस्य वागामृतं हन्ति विषं संसार-सज्ञकम् ॥

भव-पाश-विनाशाय ज्ञान-दृष्टि-प्रदर्शिने।
नम: सद्गुरवे तुभ्यं भुक्ति-मुक्ति-प्रदायिने॥

नराकृति-परब्रह्म-रूपायाज्ञान-हारिणे।
कुल-धर्म-प्रकाशाय तस्मै श्री गुरवै नम:॥

इस प्रकार गुरूदेव को श्रद्धायुक्त नमस्कार कर वाग्भव बीज "ऐं" द्वारा तीन बार प्राणायाम करे और फिर गुरू स्तोत्र का पाठ करे

| भारतीय मास १. ज्येष्ठ २. आषाढ | | | | अंग्रेजी मास १४ मई से १३ जून १४ जून से १३ जुलाई | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| काल | रविवार | सोमवार | मंगलवार | बुधवार | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
| | | | | दिन B-१ | | | |
| महेन्द्र | ३.३६ से ४.२४ | - | - | ६.४८ से ८.२४ | - | - | ६.०० से ६.४८ |
| अमृत | ६.०० से ८.२४<br>११.३६ से २.४८ | ६.०० से ७.३६<br>(६.३० से ९.००) राहू<br>९.१२ से ११.३६ | १०.०० से ११.३६<br>४.२४ से ६.००<br>(३.०० से ४.३०) राहू | ८.२४ से १०.००<br>२.४८ से ५.१२ | ६.०० से ७.३६<br>१०.०० से ११.३६<br>४.२४ से ६.०० | ६.०० से ६.४८<br>७.३६ से १०.००<br>१२.२४ से ३.३६ | ९.१२ से १२.२४<br>(९.०० से १०.३०) राहू |
| वक्र | ८.२४ से ११.३६ | ७.३६ से ९.१२<br>(७.३० से ९.००) राहू<br>११.३६ से ६.०० | ७.३६ से १०.००<br>१.१२ से ३.३६<br>(३.०० से ४.३०) राहू | १०.०० से १२.२४<br>(१२.०० से १.३०) राहू<br>१.१२ से २.४८ | ७.३६ से १०.००<br>१.१२ से ३.३६<br>(१.३० से ३.००) राहू | ६.४८ से ७.३६<br>१०.०० से १२.२४<br>(१०.३० से १२.००) राहू<br>४.२४ से ६.०० | १२.२४ से ४.२४ |
| शून्य | २.४८ से ३.३६<br>४.२४ से ६.००<br>(४.३० से ६.००) राहू | - | ६.०० से ७.३६<br>११.३६ से १.१२<br>३.३६ से ४.२४<br>(३.०० से ४.३०) राहू | ६.०० से ६.४८<br>१२.२४ से १.१२<br>(१२.०० से १.३०) राहू<br>५.१२ से ६.०० | ११.३६ से १.१२<br>३.३६ से ४.२४ | ३.३६ से ४.२४ | ६.४८ से ९.१२<br>(९.०० से १०.३०) राहू<br>४.२४ से ६.०० |
| | | | | रात्रि B-२ | | | |
| महेन्द्र | ४.२४ से ६.०० | २.४८ से ३.३६ | ५.१२ से ६.०० | - | - | १०.४८ से ११.३६ | ८.२४ से ९.१२<br>९.१२ से १०.४६ |
| अमृत | ६.४८ से १०.०० | ८.२४ से ११.३६ | ६.४८ से १०.००<br>१२.२४ से २.४८ | ७.३६ से ९.१२<br>१२.२४ से २.४८ | ९.१२ से ११.३६<br>२.०० से ४.२४ | ७.३६ से ९.१२<br>१.१२ से २.४८ | २.४८ से ३.३६<br>५.१२ से ६.०० |
| वक्र | १०.०० से १२.२४<br>२.४८ से ४.२४ | ६.०० से ८.२४<br>११.३६ से २.४८<br>३.३६ से ६.०० | १०.०० से १२.२४<br>२.४८ से ५.१२ | ६.०० से ७.३६<br>९.१२ से १२.२४ | ६.०० से ९.१२<br>११.३६ से २.००<br>४.२४ से ६.०० | ६.०० से ७.३६<br>११.३६ से १.१२ | ६.४८ से ८.२४<br>३.३६ से ४.२४ |
| शून्य | ६.०० से ६.४८ | - | ६.०० से ६.४८ | २.४८ से ६.०० | - | ९.१२ से १०.४८<br>२.४८ से ६.०० | ६.०० से ६.४८<br>१०.४८ से २.४८<br>४.२४ से ५.१२ |

| भारतीय मास १. आश्विन २. कार्तिक ३. मार्गशीष ४. पौष | | | | अंग्रेजी मास १४ सितम्बर से १३ अक्टूबर १४ अक्टूबर से १३ नवम्बर | | १४नवम्बर से १३ दिसम्बर १४ दिसम्बर से १३ जनवरी | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| काल | रविवार | सोमवार | मंगलवार | बुधवार | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
| | | | | दिन C-१ | | | |
| महेन्द्र | - | ९.१२ से १०.४८<br>३.३६ से ६.०० | १२.२४ से २.४८ | ६.४८ से ८.२४ | ५.१२ से ६.०० | ४.२४ से ६.०० | ५.१२ से ६.०० |
| अमृत | ७.३६ से १०.००<br>१२.२४ से २.४८<br>४.२४ से ५.१२<br>(४.३० से ६.००) राहू | ६.०० से ९.१२<br>१.१२ से ३.३६<br>(6.30 से 8.) रा | ६.०० से ७.३६<br>१०.०० से १०.४८ | ८.२४ से ११.३६ | ६.०० से ६.४८<br>१०.४८ से १२.२४<br>२.४८ से ५.१२<br>(१.३० से ३.००) राहू | ९.१२ से १०.४८<br>११.३६ से १२.२४<br>(१०.३० से १२.००) राहू<br>२.०० से ४.२४ | १०.४८ से २.०० |
| वक्र | ६.०० से ७.३६<br>१०.०० से १२.२४<br>२.४८ से ४.२४ | - | ७.३६ से १०.००<br>५.१२ से ६.०० | ११.३६ से २.००<br>(१२.०० से १.३०) राहू<br>५.१२ से ६.०० | ८.२४ से १०.४८<br>१.१२ से २.४८<br>(१.३० से ३.००) राहू | ६.०० से ९.१२<br>१२.२४ से २.०० | ७.३६ से ९.१२<br>२.४८ से ४.२४ |
| शून्य | ५.१२ से ६.००<br>(४.३० से ६.००) राहू | १०.४८ से १.१२ | १०.४८ से १२.२४<br>२.४८ से ५.१२<br>(३.०० से ४.३०) राहू | ६.०० से ६.४८<br>२.०० से ५.१२ | ६.४८ से ८.२४<br>१२.२४ से १.१२ | १०.४८ से ११.३६<br>(१०.३० से १२.००) राहू | ६.०० से ७.३६<br>९.१२ से १०.४८<br>(९.०० से १०.३०) राहू<br>२.०० से २.४८<br>४.२४ से ५.१२ |
| | | | | रात्रि C-२ | | | |
| महेन्द्र | - | - | - | - | - | १.१२ से २.०० | - |
| अमृत | ७.३६ से ९.१२<br>११.३६ से २.०० | ८.२४ से ११.३६<br>२.०० से ३.३६ | ८.२४ से ११.३६<br>२.०० से ३.३६ | ६.४८ से १०.४८<br>२.०० से ४.२४ | १०.०० से १२.२४ | ८.२४ से १०.४८ | ८.२४ से १०.४८<br>१२.२४ से २.४८<br>४.४२ से ६.०० |
| वक्र | ९.१२ से ११.३६<br>३.३६ से ६.०० | ६.०० से ८.२४<br>११.३६ से २.००<br>४.२४ से ६.०० | ६.०० से ८.२४<br>४.२४ से ६.०० | १०.४८ से २.००<br>५.१२ से ६.०० | ७.३६ से ९.१२<br>१२.२४ से २.४८<br>३.३६ से ६.०० | ६.०० से ७.३६<br>२.४८ से ६.०० | ६.४८ से ८.२४<br>१०.४८ से १२.२४<br>४.४८ से ४.४२ |
| शून्य | ६.०० से ७.३६<br>२.०० से ३.३६ | ३.३६ से ४.२४ | ११.३६ से २.००<br>३.३६ से ४.२४ | ६.०० से ६.४८<br>४.२४ से ५.१२ | ६.०० से ७.३६<br>९.१२ से १०.००<br>२.४८ से ३.३६ | ७.३६ से ८.२४<br>१०.४८ से १.१२<br>२.०० से २.४८ | ६.०० से ६.४८ |

# काल ज्ञान

इस काल ज्ञान के अनुसार तिथि, नक्षत्र, योग, करण, वार ग्रह व्यतिपात, दिशाशूल, चन्द्रमा आदि को जानने या पंचाग देखने की आवश्यकता नहीं है । इस काल गणना के अनुसार कार्य प्रारंभ करने से निश्चय ही पूर्ण सिद्धि प्राप्त होती है ।

मिहिराचार्य के अनुसार १२ महीनों का काल तीन भागों में बांटा गया है -

A - मास - १ चैत्र, २ वैशाख, ३ श्रावण, ४ भाद्रपद, ५ माघ, ६ फाल्गुन. (१४ जनवरी से १३ मई तथा १४ जुलाई से १३ सितंबर)

- मास - १ ज्येष्ठ, २ आषाढ.(१४ मई से १३ जुलाई )

ए - मास - १ आश्विन, २ कार्तिक, ३ मार्गशीष, ४ पौष(१४ सितंबर से १३ जनवरी )

मिहिराचार्य ने काल को चार भागों में विभक्त किया है-

१ महेन्द्र - यह सर्वश्रेष्ठ काल है । इसमें जो भी कार्य किया जाय निश्चित सफलता प्राप्त होती है ।

२ अमृत - यह भी श्रेष्ठ काल है किन्तु इसका महत्त्व महेन्द्र के बाद है ।

३ वक्र - यह सामान्य काल है इसमें बहुत बाधाओं के बाद ही कार्य में सफलता प्राप्त होती है ।

४ शून्य - यह व्यर्थ और निकृष्ट काल है इसमें प्रारंभ किये गये कार्यों में सफलता नहीं मिलती है ।

प्रत्येक काल के चार भाग हैं - १. बाल, २. युवा, ३. प्रौढ, ४. वृद्ध । प्रत्येक काल के समय को चार बराबर भागों में विभाजित करके जो समय प्राप्त होता है वहि क्रमशः इनकी अवधि होती है । यथा संभव बाल और वृद्ध काल में कार्य प्रारंभ नही करना चाहिए । सर्वोत्तम समय युवा और प्रौढ काल होता है ।

**राहू काल** - यह जहां भी आता है सर्वोत्तम समय को भी नष्ट कर देता है अतः इस काल में कोई भी कार्य प्रारंभ न करे ।

इस काल ज्ञान में दिन की अवधि प्रातः ६ बजे से सायं ६ बजे तक है तथा रात्रि की अवधि सायं ६ बजे से प्रातः ६ बजे तक है ।

इस काल ज्ञान का आधार भारतीय मास ही हैं ।

*नोट - इस काल ज्ञान के आधार पर साधक अपने समय का सही उपयोग कर सकते हैं तथा जन साधारण को उचित मार्गदर्शन देकर उनका कल्याण कर सकते हैं ।*

## अशुभ काल दोष परिहार

हर काल के चारो चरण के चार अलग देवता होते हैं, उन्हे ध्यान पूजन करके कार्य प्रारंभ करने से अशुभ काल दोष परिहार हो जाता है ।

**वक्र काल**

१. बाल - के देव गणपति हैं उन्हें ध्यान करके गुड़का भोग लगाएँ तब कार्य प्रारंभ करें ।

२. युवा - के देव वरुण हैं, घर के आगे जल छिड़ककर दधि भक्षण कर कार्य प्रारंभ करें ।

३. प्रौढ़ - के देव सूर्य हैं, सफेद चावल भक्षण करके कार्य प्रारंभ करें

४. वृद्ध - के देव बृहस्पति हैं, बेसन की बनी वस्तु का सेवन कर कार्य करें ।

**शून्यकालः**

१. बाल - के देवता "अग्नि" हैं, काले तिल का भक्षण कर कार्य प्रारंभ करें

२. युवा - के देवता "हनुमान" हैं, शुद्ध घी में गुड़ मिलाकर उसका भक्षण कर कार्य प्रारंभ करें ।

३. प्रौढ - के देवता "महाकाल" हैं, को प्रणाम कर शहद भक्षण कर कार्य अथवा कार्य प्रारंभ करें ।

४. वृद्ध - के देवता "मकरध्वज" हैं, पीली सरसो का चर्वण कर कार्य प्रारंभ करें ।

| भारतीय मास - १ चैत्र २ वैशाख | ३ श्रावण ४ भाद्रपद | ५ माघ ६ फाल्गुन | | अंग्रेजी मास १४ मार्च से १३ अप्रैल १४ अप्रैल से १३ मई | १४ जुलाई से १३ अगस्त १४ जनवरी से १३ फरवरी | १४ अगस्त से १३ सितम्बर १४ फरवरी से १३ मार्च | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **काल** | **रविवार** | **सोमवार** | **मंगलवार** | **बुधवार** | **गुरुवार** | **शुक्रवार** | **शनिवार** |
| | | | | **दिन A-१** | | | |
| महेन्द्र | ६.०० से ६.४८ | - | - | ३.३६ से ४.२४ | - | - | - |
| अमृत | ६.४८ से १०.००<br>५.२२ से ६.००<br>(४.३० से ६.००) राहू | ६.०० से ७.३६<br>(७.३० से ९.००) राहू<br>१०.४८ से १.१२<br>३.३६ से ५.१२ | ६.०० से ८.२४<br>१०.०० से १२.२४<br>३.३६ से ५.१२<br>(३.०० से ४.३०) राहू | ७.३६ से ९.१२<br>११.३६ से १.१२<br>(१२.०० से १.३०) राहू<br>४.२४ से ६.०० | ६.०० से ८.२४<br>१०.४८ से १.१२<br>४.२४ से ५.१२ | ६.४८ से १.१२<br>४.२४ से ५.१२ | ९.१२ से १०.३०<br>(९.०० से १०.३०)<br>३.३६ से ५.१२ |
| वक्र | १०.०० से २.०० | ७.३६ से १०.४८<br>(७.३० से ९.००) राहू<br>१.१२ से ३.३६ | ९.१२ से १०.०० | ६.०० से ७.३६<br>९.१२ से ११.३६<br>२.०० से ३.३६ | ९.१२ से १०.४८<br>१.१२ से ४.२४<br>(१.३० से ३.००) राहू | १.१२ से ४.२४ | १.१२ से २.०० |
| शून्य | २.०० से ५.१२<br>(४.३० से ६.००) | ५.१२ से ६.०० | ८.२४ से ९.१२<br>१२.२४ से ३.३६<br>(३.०० से ४.३०) राहू<br>५.१२ से ६.०० | १.१२ से २.००<br>(१२.०० से १.३०) राहू | ८.२४ से ९.१२<br>५.१२ से ६.०० | ६.०० से ६.४८<br>५.१२ से ६.०० | ६.०० से ७.३६<br>८.२४ से ९.१२<br>(९.०० से १०.३०) राहू<br>१२.२४ से १.१२<br>२.०० से ३.३६<br>५.१२ से ६.०० |
| | | | | **रात्रि A-२** | | | |
| महेन्द्र | ६.४८ से ७.३६<br>३.३६ से ४.२४ | ७.३६ से ९.१२ | ७.३६ से ९.१२<br>३.३६ से ४.२४ | ९.१२ से १०.४८ | ७.३६ से ९.१२ | १.१२ से ३.३६ | - |
| अमृत | ८.२४ से १०.००<br>४.२४ से ६.०० | ९.१२ से १०.००<br>१.१२ से २.४८ | ५.१२ से १०.००<br>१२.२४ से २.००<br>४.२४ से ६.०० | ६.४८ से ९.१२<br>२.०० से ६.०० | ५.१२ से १०.००<br>१.१२ से २.४८ | ८.२४ से १०.४८<br>४.२४ से ६.०० | ८.२४ से १०.४८<br>२.०० से ३.३६<br>४.२४ से ६.०० |
| वक्र | १०.४८ से १.१२ | ६.०० से ७.३६<br>४.२४ से ५.१२ | ६.०० से ७.३६<br>१०.०० से १२.२४ | १०.४८ से १२.२४ | ६.०० से ७.३६<br>१०.०० से १.१२ | ६.०० से ७.३६<br>१०.४८ से १.१२ | ६.०० से ८.२४<br>१०.४८ से १२.२४ |
| शून्य | ६.०० से ६.४८<br>७.३६ से ८.२४<br>१०.०० से १०.४८<br>१.१२ से ३.३६ | २.४८ से ४.२४<br>५.१२ से ६.०० | २.०० से ३.३६ | ६.०० से ६.४८<br>१२.२४ से २.०० | २.४८ से ४.२४ | ७.३६ से ८.२४<br>३.३६ से ४.२४ | १२.२४ से २.००<br>३.३६ से ४.२४ |

# निखिलेश्वरानंद पंच रत्न स्तवन

ॐ नमस्ते सते सर्व-लोकाश्रयाय, नमस्ते चिते विश्व-रुपात्मकाय ।
नमो द्वैत-तत्वाय मुक्ति प्रदाय, नमो ब्रह्मणै व्यापिने निर्गुणाय ॥१॥

त्वमेक शरण्यं त्वमेक वरेण्यम, त्वमेक जगत-कारण विश्व-रुपम ।
त्वमेक जगत-कृर्तृ-पातृ-प्रहर्त, त्वमेंक परं निश्चल निर्विकल्पम ॥२॥

भयानां भय भीषण मीषणानाम, गतिः प्राणिनां पावन पावनानाम ।
महौच्चैः पदानां नियन्तुः त्वमेकम, परेषां पर रक्षकं रक्षका नाम ॥३॥

परेश प्रभो सर्व-रुपाविनाशिन, अनिर्देश्य सर्वेन्द्रियागम्य सत्य ।
अचिन्त्याक्षर व्यापकाव्यक्त-तत्व, जगद-भासकाधीश पायादपायात ॥४॥

तदेक स्मरामरतदेक जपामः तदेकं जगत-साक्षि-रुपं नमामः ।
तदेकं निधान निरालम्बमो शम, भवाोधि पोत शरण्यं ब्रजामः ॥५॥

पंच रत्नमिदं स्तोत्रं ब्रह्मण परमात्मनः य पठेत प्रयतो भूत्वा ब्रह्मा सायुज्यं माप्नुयात ॥६॥

अर्थात हे गुरुदेव ! आप मेरे जीवन के आराध्य हो, आप नित्य हो, समस्त लोगों के आश्रय हो, आपको नमस्कार करता हुं । हे योगी राज आप ज्ञान स्वरुप हो, विश्व की आत्मा स्वरुप हो, आप अद्वैत तत्व प्रदायक आपको नमस्कर है, आप सर्व व्यापी निर्गुण हो, सगुण-रुप मे आप समस्त शिष्यों के सामने उपस्थित हो, आपको नमस्कार है ।

प्रतिदिन इस स्तवनका पाठ करना चाहिए अथवा सोमवार और गुरुवार को तो निश्चय ही इसका पाठ कर बाद में ही अन्न जल ग्रहण करना चाहिए।



## निखिलेश्वरं

निखिलेश्वरं, भुवनेश्वरं, भवनेश्वरं, यजनेश्वरं । परमेश्वरं, मदनेश्वरं, सर्वेश्वरं, कामेश्वरं ।
वरणेश्वरं, करणेश्वरं, भाग्येश्वरं, दक्षेश्वरं. । कार्येश्वरं, कर्मेश्वरं, पूर्णेश्वरं, निखिलेश्वरं ॥१॥

यक्षेश्वरं, दक्षेश्वरं, अमलेश्वरं, कर्मेश्वरं, । नाथेश्वरं. योगेश्वरं, गैरेश्वरं, नामेश्वरं ।
लेखेश्वरं, लक्ष्येश्वरं, मायेश्वरं, सकलेश्वरं । नरमेश्वरं, शिष्येश्वरं, विमलेश्वरं, निखिलेश्वरं ॥२॥

पदमेश्वरं, कनकेश्वरं, देहेश्वरं, देवेश्वरं । ज्ञानेश्वरं, तापेश्वरं, कार्येश्वरं, बांगीश्वरं ।
माणिकेश्वरं, पलमेश्वरं, इच्छेश्वरं, पूर्णेश्वरं, । मंत्रेश्वरं, तंत्रेश्वरं, यंत्रेश्वरं, निखिलेश्वरं ॥३॥

एकेश्वरं, दित्यैश्वरं, भव्येश्वरं, शब्देश्वरं, । विद्येश्वरं, परमेश्वरं, जयमेश्वरं, रक्षेश्वरं ।
तारेश्वरं, शक्तिश्वरं, भक्तेश्वरं, शक्त्येश्वरं । धरणीश्वरं, व्यापेश्वरं, सिद्धेश्वरं, निखिलेश्वरं ॥४॥

श्रींशेखरं, ह्रींशेश्वरं, क्लींशेश्वरं, भार्येश्वरं । चिन्त्येश्वरं, एकेश्वरं, वागेश्वरं, कालेश्वरं ।
तपसेश्वरं, तापेश्वरं, सृष्टयेश्वरं, तरणेश्वरं । निखिलेश्वरं, निखिलेश्वरं निखिलेश्वरं ॥५॥

## - : निखिल पंच रत्न :-

साकार गुणात्मक ब्रह्म मयं शिष्यत्वं पूर्ण प्रदाय मयं ।
त्वं ब्रह्म मयं सन्यास मयं निखिलेश्वर गुरुवर पाहि प्रभो ॥१॥

करुणा वर अब्ज दयां देह लयं बीज प्रमाण त्वं सृष्टि करं ।
त्व मत्र मयं त्वं तन्त्र मयं निखिलेश्वर गुरुवर पाहि प्रभो ॥२॥

कर्मैश विधेशं सुरेश मयं सिद्धाश्रम योगिन साख्य स्वयं ।
त्वं ज्ञान मयं त्वं तत्व मयं निखिलेश्वर गुरुवर पाहि प्रभो ॥४॥

त्वं ज्योर्तिमयं त्वं ज्ञानमय त्व शिष्यमयं त्वं प्राणमयं ।
भयं आर्तव शिष्य त्राणं प्रभो निखिलेश्वर गुरुवर पाहि प्रभो ॥५॥

# गुरू मंत्र साधना

गुरु बीज के प्रत्येक अक्षर का कुण्डलिनी के चक्रों पर जप करने से निश्चय ही कुण्डलिनी जाग्रत होती है, सहस्त्रार दल विकसित हो जाता है, और ऐसा साधक निश्चय ही सहस्त्रार-भेदन में पूर्ण सफलता प्राप्त कर लेता है ।

इसमें प्रत्येक अक्षर के ९-९ लाख (कुल ८१ लाख) जप करना चाहिए और फिर पूरे गुरु मन्त्र का छः लाख जप करके पुरुश्चरण सम्पन्न कर लेना चाहिए ।

गुरू मन्त्र की सिद्धि से जीवन में समस्त ऐश्वर्य स्वतः प्राप्त हो जाते है।

**मूल मन्त्र** - ॐ परमतत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः।

**बीजाक्षर जप**

इसमें प्रत्येक बीज मन्त्र के नौ नौ लाख जप करने है, और यह जप सम्बन्धित चक्र पर ध्यान केन्द्रित करके करना है ।

| **बीजाक्षर** | **स्वरुप** | **चक्र स्थान** |
|---|---|---|
| प | चन्द्रमा के समान प्रकाश | विशुद्ध चक्र |
| र | सूर्य के समान तेजस्विता | आज्ञा चक्र |
| म | अग्नि के समान रूप | अनाहत चक्र |
| त | श्याम कान्ति | अनाहत चक्र |
| त्वा | रक्त के समान अरुण आभा | स्वाधिष्ठान चक्र |
| य | नील कान्ति | मणिपूर चक्र |
| नारायणाय | गोर कान्ति | स्वाधिष्ठान चक्र |
| गुरुभ्यो | कृष्ण समान कान्ति | मूलाधर चक्र |
| नमः | घूम्र समान कान्ति | अनाहत चक्र |

इस प्रकार षटचक्र के दलों पर गुरु मन्त्र के बीजाक्षरों का ध्यान करते हुए गुरु द्वारा प्रदत्त माला पर प्रत्येक बीजाक्षर का ९ लाख करना चाहिए, साथ ही नित्य निम्न विनियोग करें।

**विनियोग** -- ॐ अस्य गुरू मन्त्रस्य ब्रह्म-विष्णु-महेश्वरा ऋषयः गायत्री



उष्णिक्-अनुष्टुप छन्दांसि, महाकाली-महालक्ष्मी-महासरस्वती देवताः, ब्रह्म शाकम्भरी भीमा शक्तयः ब्रह्माण्ड बीजानि, ॐ कीलकं अग्नि वायु सूर्याः तत्वानि अमुक कार्य सिद्धयर्थे मन्त्र जपे विनियोगः ।

**ऋष्यादि न्यास** - इस न्यास को करने से सारा शरीर दिव्य और चैतन्य हो जाता है।

ॐ ब्रह्म विष्णु महेश्वर ऋषिभ्यो नमः - शिरसि । ॐ गायत्री-उष्णिक्-अनुष्टुप छन्देभ्यो नमः - मुखे । ॐ महाकाली-महालक्ष्मी-महासरस्वती देवताभ्यो नमः - हृदि । ॐ ब्रह्म शाकम्भरी-भीमा-शक्तिभ्यो नमः दक्ष-स्तने । ॐ ब्रह्माण्ड बीजानि नमः-वाम स्तने । ॐ ह्रीं कीलकाय नमः - नाभौ ॐ अग्नि-वायु सूर्य - तत्वेभ्यो नमः - नेत्रयोः ॐ अमुक कार्य सिद्धयर्थे मन्त्र जपे विनियोगः नमः - सर्वांगे।

**वर्ण मातृका न्यास** - इससे गुरू, ब्रह्म स्वरूप बन कर साधक के शरीर में समाहित हो जाते है।

ॐ ॐ अं आं कं खं गं घं ङं इं ईं - हृदयाय नमः ॐ परम उं ऊं चं छं जं झं ञं ऋं - सिरसे स्वाहा ॐ तत्वाय ऌं टं ठं डं ढं णं ॡं ॡं - शिखायै वौषट् ॐ नारायणाय एं तं थं दं घं नं ऐं - कवचाय हुम् ॐ गुरुभ्यो ओं पं फं बं भं मं औं - नेत्र त्रयाय वौषट् ॐ नमः अं यं रं लं वं शं षं सं हं लं क्षं अंः - अस्त्राय फट्।

**सारस्वत न्यास** - इसके करने से शरीर के जड़ता, आलस्य और पाप नष्ट हो जाते है।

इसमें गुरू मन्त्र का जप निम्न स्थानों पर दाहिने हाथ की उंगलियां रखते हुए करें।

कनिष्ठिका - ६ बार, अनामिका - ६ बार, मध्यमा - ३ बार, तर्जनी - ४ बार, अंगुष्ठ - ६ बार, करतलकरपृष्ठ - ६ बार, पृष्ठभाग - ११ बार, मणिबन्ध - ८ बार, हस्त - ९ बार, हृदय - १० बार, सिर - ११ बार, शिखा - १२ बार, दोनों कवच - ६ बार, दोनों नेत्र - ६ बार, सर्वांग - १५ बार

**मातृका न्यास** - यह न्यास करने से साधक त्रिकालज्ञ, एवं त्रैलोक्य विजयी हो जाता है।

ॐ गुरुभ्यो ब्राह्मी पूर्वतो मां पातु। ॐ गुरुभ्यो माहेश्वरी आग्नेय मां पातु। ॐ गुरुभ्यो कौमारी दक्षिणे मां पातु। ॐ गुरुभ्यो वैष्णवी नैऋते मां पातु। ॐ गुरुभ्यो वाराही पश्चिमे मां पातु। ॐ गुरुभ्यो इन्द्राणी वायव्ये मां पातु। ॐ

गुरुभ्यो चामुण्डे उत्तरे मां पातु। ॐ गुरुभ्यो महालक्ष्मी ऐशान्ये मां पातु। ॐ गुरुभ्यो व्योमेश्वरी ऊर्ध्वे मां पातु। ॐ गुरुभ्यो सप्त-द्वीपेश्वरी भूमौ मां पातु। ॐ गुरुभ्यो कामेश्वरी पाताले मां पातु।

**ब्रह्म न्यास** -- इस न्यास से साधक चिरयौवन मय बना रह कर सभी दृष्टियों से पूर्णता प्राप्त करता है।

ॐ ब्रह्म शून्य आसनायै नमः -पूर्वांगे मां पातु। ॐ विमुक्तायै ज्ञान खड्गे हस्तायै नमः -दक्षिणे मां पातु। ॐ चैतन्य पल्लवायै नमः -पृष्ठे मां पातु। ॐ गुरुवै सर्व सिद्धि हस्तायै नमः -वामांगे मां पातु। ॐ सर्व सिद्धि प्रदायै नमः -मस्तकादि चरणान्तं मां पातु। ॐ शिष्य प्रियायै नमः - पादादि मस्तकान्तं मां पातु।

**शून्य न्यास** -- इस न्यास को करने से साधक की मन की सभी कामनाओं की पूर्ति होती है।

ॐ ब्रह्मणे नमः -पादादि नाभि पर्यन्तं सदा मां पातु। ॐ नारायणाय नमः नाभौ विशुद्धि पर्यन्त मां पातु। ॐ रुद्राय नमः ब्रह्म रन्ध्रान्ते नेत्रयोः मां पातु। ॐ त्रिलोचनाय नमः पादयोः मां पातु। ॐ दिव्याय नमः करयोः मां पातु। ॐ ज्ञानाय नमः नेत्रयोः मां पातु। ॐ दिव्य चेतनायै नमः सर्वांगे मां पातु। ॐ आनन्द-मय परमात्मने नमः परात्पर-देहभागे मां पातु।

**देवी न्यास** -- इस न्यास को करने से साधक को सिद्धाश्रम प्राप्ति होती है।

ॐ गुरुवै अष्टादश भुजायै नमः मध्ये मां पातु। ॐ चैतन्य षोडश भुजायै नमः ऊर्ध्व मां पातु। ॐ कालक्षयायै दश भुजायै नमः अधः मां पातु। ॐ शत्रुमर्दनायै नमः हस्तयोः मां पातु। ॐ ज्ञानाय नमः नेत्रयोः मां पातु। ॐ दिव्यायै नमः पादयो मां पातु। ॐ महेशाय नमः सर्वांगे मां पातु।

**वर्ण न्यास** -- इस न्यास से जीवन के सभी रोग समाप्त हो जाते है।

ॐ परम नमः - ब्रह्म रन्ध्रे ॐ तत्वाय नमः - दक्ष नेत्रे ॐ नारायणाय नमः - वाम नेत्रे ॐ गुरुभ्यो नमः - दक्ष-वाम कर्णे ॐ नमः मुखे ॐ ॐ नमः - सर्वांगे।

**विन्ध्य न्यास** -- इस न्यास से जीवन के सभी दुख दूर हो जाते है।

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः।

पैरों से लगाकर सिर तक और सिर से लगाकर पैरों तक ९-९ बार यह मन्त्र



उच्चारण करते हुए स्पर्श करें।

**व्यापक न्यास** - इस न्यास से समस्त देवताओं का सानिध्य प्राप्त होता है।

१— गुरू मन्त्र को मस्तक से पैरों तक उच्चारण करते हुए आठ बार जपे।

२— ॐ परम- पैरों से मस्तक तक आठ बार जपे।

३— ॐ तत्वाय- सामने के भाग पर स्पर्श करते हुए आठ बार मन्त्र जपे।

४— ॐ नारायणाय- उच्चारण करते हुए सिर पर स्पर्श करते हुए आठ बार मन्त्र जपे।

५— ॐ गुरुभ्यो- उच्चारण करते हुए पीछे के भाग पर आठ बार मन्त्र जपे।

६— ॐ नमः- मन्त्र उच्चारण करते हुए पूरे शरीर पर आठ बार मन्त्र उच्चारण करें।

**षडंग न्यास** - इस न्यास को करने से त्रैलोक्य साधक के वश में हो जाता है।

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः हृदयायै नमः

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः सिर से स्वाहा

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः शिखायै वषट्

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः कवचाय हुम्

ॐ परम तत्वाय नारायणाय गुरुभ्यो नमः नेत्र-त्रयाय वौषट्

इसके बाद "नारायण" बीज को गौरवर्ण का ध्यान करते हुए गुरु स्तोत्र (पेज) का पाठ करें।

इसके बाद "गुरुभ्यो" बीज का शुक्ल वर्ण का ध्यान करते हुए निम्न श्लोक का उच्चारण करें।

द्विदल कमलमध्ये बद्धसंवित्समुद्रं धृतशिवमयगात्रं साधकानुग्रहार्थम्। श्रुति-शिरसिविभान्तं बोधमार्तण्डमूर्तिं शमिततिमिरशोक श्रीगुरू भावयामि॥ हृदंबुजे-कर्णिकमध्यसंस्थं सिंहासने संस्थितदिव्यमूर्तिम्। ध्यायेद्गुरू चन्द्रशिलाप्रकाशं चित्पुस्तकाभीष्टवरंदधानम्॥

